# विश्वकर्मप्रकाशः

## भाषाटीकायुतः



खेमराज श्रीकृष्णदास प्रकाशन

बम्बई-४

# विश्वकर्मप्रकाशः

## भाषाटीकायुतः

खेमराज श्रीकृष्णदास प्रकाशन,

# अथ विश्वकर्मप्रकाशविषयानुक्रमणिका ।



इतिविश्वकर्मप्रकाशविषयानुक्रमणिका समाप्ता ।

श्रीगणेशाय नमः ॥ वरकी दाता है मूर्ति जिसकी और मंगलोंका मंगल जो श्रीगणेश सो जयको प्राप्त हो, सबके नमस्कार करनेयोग्य ब्रह्मरूप सरस्वती जयको प्राप्त हो और चेतन और मोक्षरूप तीनों भुवनोंकी माता जयको प्राप्त हो और वाङ्मय महेश्वर मुझे शब्दरूपक ज्ञान करो ॥ १ ॥ ब्रह्माके भुवनपर्यंत जितने लोक हैं वे गृहस्थाश्रमके जिससे आश्रय हैं तिससे मैं गृहके आरंभ और प्रवेशके मुहूर्तको कहता हूं. हे मुनिश्रेष्ठ ! तुम एकाग्रमन होकर श्रवण करो जो प्राचीन वास्तुशास्त्र महादेवने कहा है ॥ २ ॥ ३ ॥ वह पराशरऋषिने बृहद्रथको

श्रीगणेशाय नमः ॥ जयति वरदमूर्तिर्मङ्गलं मंगलानां जयति सकलवंद्या भारती ब्रह्मरूपा । जयति भुवनमाता चिन्मयी मोक्षरूपा दिशतु मम महेशो वाङ्मयः शब्दरूपम् ॥ १ ॥ आब्रह्मभुवनाल्लोका गृहस्थाश्रममाश्रिताः । यतस्तस्माद् गृहारम्भप्रवेशसमयं ह्यहम् ॥ २ ॥ प्रवक्ष्यामि मुनिश्रेष्ठ शृणुष्वैकाग्रमानसः । यदुक्तं शम्भुना पूर्वं वास्तुशास्त्रं पुरातनम् ॥ ३ ॥ पराशरः प्राह बृहद्रथाय बृहद्रथः प्राह च विश्वकर्मणे । स विश्वकर्मा जगतां हिताय प्रोवाच शास्त्रं बहुभेदयुक्तम् ॥ ४ ॥ विश्वकर्मोवाच ॥ वास्तुशास्त्रं प्रवक्ष्यामि लोकानां हितकाम्यया ॥ ५ ॥ पुरा त्रेतायुगे ह्यासीन्महाभूतं व्यवस्थितम् । स्वाप्यमानं शरीरेण सकलं भुवनं ततः ॥ ६ ॥ तं दृष्ट्वा विस्मयं देवा गताः सेन्द्रा भयावृताः । ततस्ते भयमापन्ना ब्रह्माणं शरणं ययुः ॥ ७ ॥

कहा और बृहद्रथने विश्वकर्माको कहा और वह विश्वकर्मा जगत्के कल्याणके लिये अनेक भेदोंसे युक्त वास्तुशास्त्रको कहतेभये ॥ ४ ॥ विश्वकर्मा कहते हैं कि, जगत्के कल्याणकी कामनासे वास्तुशास्त्रको कहताहूं ॥ ५ ॥ पहिले त्रेतायुगके बीचमें एक महाभूत व्यवस्थित हुआ ( उठा ) उसने अपने शरीरसे संपूर्ण भुवनको शयन करादिया ॥ ६ ॥ उस आश्चर्यको देखकर भय करके सहित इन्द्रआदि देवता आश्चर्यको प्राप्तहुए और भयभीतहुए ब्रह्माकी शरण गये ॥ ७ ॥ यह कहतेभये कि, हे भूतभावन ! अर्थात् भूतोंके पैदा करनेवाले हे भूतोंके ईश्वर ! बडा भय प्राप्त हुआ । हे लोकपितामह ! हम सब कहां जायँ ॥ ८ ॥ उनके प्रति ब्रह्मा बोले कि, हे देवताओ ! भय मतकरो, इस महाबली भूतके संग विरोध मतकरो, किन्तु इसको अधोमुख गेरकर तुम शंकासे रहित होजावोगे ॥ ९ ॥ तिसके अनंतर क्रोधसे दुःखीहुए उन देवताओंने उस महाबली भूतको पकडकर अधोमुख गेरदिया और उसीके ऊपर वे देवता बैठगये ॥ १० ॥ वही वास्तुपुरुषको समर्थ

भूतभावन भूतेश महद्भयमुपस्थितम् । क्व यास्यामः क्व गच्छामो वयं लोकपितामह ॥ ८ ॥ मा कुर्वन्तु भयं देवा विगृह्यैतन्महाबलम् । निपात्याधोमुखं भूमौ निर्विशंका भविष्यथ ॥ ९ ॥ ततस्तैः क्रोधसन्तप्तैर्गृहीत्वा तं महाबलम् । विनिक्षिप्तमधोवक्रं स्थितास्तत्रैव ते सुराः ॥१०॥ तमेव वास्तुपुरुषं ब्रह्मा समसृजत्प्रभुः । कृष्णपक्षे तृतीयायां मासि भाद्रपदे तथा ॥ ११ ॥ शनिवारेऽभवज्जन्म नक्षत्रे कृत्तिकासु च । योगस्तस्य व्यतीपातः करणं विष्टिसंज्ञकम् ॥ १२ ॥ भद्रान्तरेऽभवज्जन्म कुलिके तु तथैव च । क्रोशमानं महाशब्दं ब्रह्माणं समपद्यत ॥ १३ ॥ चराचरमिदं सर्वं त्वया सृष्टं जगत्प्रभो । विनापराधेन च मां पीडयंति सुरा भृशम् ॥ १४ ॥

ब्रह्माने भाद्रपदके कृष्णपक्षकी तृतीयामें रचा था ॥ ११ ॥ शनिवारके दिन और कृत्तिकाके दिन उसका जन्म हुआ. उस दिन व्यतीपात योग था और विष्टि करण था ॥ १२ ॥ भद्राओंके मध्यमें और कुलिकयोगमें उसका जन्म हुआ और महान् शब्द करताहुआ वह वास्तुपुरुष ब्रह्माके समीप गया ॥ १३ ॥ और बोला कि, हे प्रभो ! यह चराचर जगत् तुमने रचा है और विना अपराधके ये देवता मुझे

अत्यन्त पीडा देते हैं ॥ १४ ॥ फिर प्रसन्नहुए जगत्के पितामह ब्रह्मा उसको यह वर देतेभये कि, ग्राम, नगर, दुर्ग ( किला ) पत्तन ( शहर ) इनमें ॥ १५ ॥ और प्रसाद ( महल ), प्याऊ और जलाशय ( तालाब ), उद्यान ( बाग ) इनमें जो मनुष्य मोहसे हे प्रभो ! वास्तुपुरुष तुझे न पूजै ॥ १६ ॥ वह दरिद्रता और मृत्युको प्राप्त होता है और उसको पदपद ( बातबात ) पर विघ्न होताहै और वास्तुपूजाको नहीं करता हुआ मनुष्य तेरा भोजन होताहै ॥ १७ ॥ यह कहकर ब्रह्मज्ञाताओंमें श्रेष्ठ ब्रह्मा शीघ्र अन्तर्धान होतेभये. इससे मनुष्य गृहके आरंभमें और

वरं तस्मै ददौ प्रीतो ब्रह्मा लोकपितामहः । ग्रामे वा नगरे वापि दुर्गे वा पत्तनेऽपि वा ॥ १५ ॥ प्रासादे च प्रपायां च जलोद्याने तथैव च । यस्त्वां न पूजयेन्मर्त्यो मोहाद्वास्तु नर प्रभो ॥ १६ ॥ अश्रियं मृत्युमाप्नोति विघ्नस्तस्य पदेपदे । वास्तुपूजामकुर्वाणस्तवाहारो भविष्यति ॥ १७ ॥ इत्युक्त्वान्तर्दधे सद्यो देवो ब्रह्मविदां वरः । वास्तुपूजां प्रकुर्वीत गृहारम्भे प्रवेशने ॥ १८ ॥ द्वाराभिवर्तने चैव त्रिविधे च प्रवेशने । प्रतिवर्षं च यज्ञादौ तथा पुत्रस्य जन्मनि ॥१९॥ व्रतबन्धे विवाहे च तथैव च महोत्सवे । जीर्णोद्धारे तथा शल्यन्यासे चैव विशेषतः ॥ २० ॥ वज्राग्निदूषिते भग्ने सर्पचाण्डालवेष्टिते । उलूकवासिते सप्तरात्रौ काकाधिवासिते ॥ २१ ॥

प्रवेशमें वास्तुकी पूजा करै ॥ १८ ॥ और द्वारके बनानेमें और तीन प्रकारके प्रवेशमें और प्रतिवर्ष यज्ञआदिमें और पुत्रके जन्ममें ॥ १९ ॥ यज्ञोपवीत, विवाह और महोत्सवमें और जीर्णके उद्धारमें और विशेषकर शल्यके न्यासमें अर्थात् टूटे फूटेके जोडनेमें ॥ २० ॥ वज्र ( बिजली ) और अग्निसे दूषितमें और भग्न ( फूटा ) में सर्प और चाण्डालसे युक्तमें और जिस घरमे उल्लू वसते हों और जिस घरमें सात दिन तक काग वसेहों ॥ २१ ॥ और जिसमें रात्रिमें मृग वसे अथवा गो बिलाव ये अत्यन्त शब्द करैं और जिसमें हाथी घोडे आदि अत्यन्त शब्द करें और जो घर स्त्रियोंके युद्धसे अत्यन्त दूषित हो ॥ २२ ॥ जिस घरमें कबूतरोंके घर हों मधूकादिनिलय अर्थात् मोहार बैठती हो और इस प्रकारके अनेक जो उत्पात हैं उनसे दूषित घरके होनेपर वास्तुशान्तिको करैं ॥ २३ ॥ इसके अनन्तर भूमिके लक्षणका वर्णन करते हैं। इसके अनन्तर जगतके कल्याणकी कामनासे भूमिको वर्णन करताहूँ कि, ब्राह्मण आदिवर्णोंके घरोंकी क्रमसे श्वेत रक्त पीत और कृष्णवर्णकी भूमि होती है ॥४०॥सुंदर जिसमें गन्ध हो ऐसी श्वेतभूमि ब्राह्मणी और रुधिरके समान जिसमें गन्ध हो ऐसी भूमि क्षत्रिया, सहतके समान जिसमें गंध हो ऐसी भूमि

मृगाधिवासिते रात्रौ गोमार्जाराभिनादिते । वारणाश्वादिविरुते स्त्रीणां युद्धाभिदूषिते ॥ २२ ॥ कपोतकगृहावासे मधूनां निलये तथा । अन्यैश्चैव महोत्पातैर्दूषिते शांतिमाचरेत् ॥ २३ ॥ अथ भूमिलक्षणम् ॥ अथातः संप्रवक्ष्यामि लोकानां हितकाम्यया । श्वेता रक्ता तथा पीता कृष्णा वर्णानुपूर्व्यतः ॥ २४ ॥ सुगंधा ब्राह्मणी भूमि रक्तगन्धा तु क्षत्रिया । मधुगन्धा भवेद्वैश्या मद्यगंधा च शूद्रिका ॥ २५ ॥ मधुरा ब्राह्मणी भूमिः कषाया क्षत्रिया मता । अम्ला वैश्या भवेद्भूमिस्तिक्ता शूद्रा प्रकीर्तिता ॥ २६ ॥ चतुरस्रां द्विपाकारां सिंहोक्षाश्वेभरूपिणीम् । वृत्तञ्च भद्रपीठञ्च त्रिशूलं लिङ्गसन्निभम् ॥ २७॥

वैश्या और मदिराके समान जिसमें गंध हो ऐसी भूमि शूद्रा होती है ॥२५॥ जो भूमि मधुर हो वह ब्राह्मणी और जो कषैली हो वह क्षत्रिया और जो अम्ल ( खट्टी ) हो वह वैश्या और जो तिक्त ( चरपरी ) होती है वह शूद्रा कही है ॥ २६ ॥ जो भूमि चौकोर हो जिसका हाथीके समान आकार हो और जिसका सिंह बैल घोडा हाथीके समान रूप हो और गोल भद्रपीठस्थानकी भूमि त्रिशूल और शिवलिंगके तुल्य हो ॥ २७ ॥

और प्रासादकी ध्वजा और कुंभ आदि जिसमें हों ऐसी भूमि देवताओंको भी दुर्ल्लभ है जो भूमि त्रिकोण हो और जिसका शकट ( गाडा ) के समान आकार हो और जो सूप और बीजनेके तुल्य हो ॥ २८ ॥ और जो मूरज ( मृदंग ) बाजेके तुल्य हो और सांप मेंढकके तुल्य जिसका रूप हो और जो गर्दभ और अजगरके समान हो और बगला और चिपिटके समान जिसका रूप हो ॥ २९ ॥ और मुद्गर उल्ल काक इनकी जो तुल्य हो, सूकर उष्ट्र बकरी इनकी जो तुल्य हो, धनुष परशु ( कुल्हाड ) इनकी समान जिसका रूप हो ॥ ३० ॥ और कृक

प्रासादध्वजकुम्भादिदेवानामपि दुर्लभाम् । त्रिकोणां शकटाकारां शूर्पव्यजनसन्निभाम् ॥ २८ ॥ मुरजाकारसदृशां सर्पमण्डूकरूपिणीम् । खराजगरसङ्काशां बकाच्चिपिटरूपिणीम् ॥ २९ ॥ मुद्गराभां तथोलूककाकसर्प्पनिभां तथा । शूकरोष्ट्राजसदृशां धनुःपरशुरूपिणीम् ॥ ३० ॥ कृकलासशवाकारां दुर्गम्यां च विवर्जयेत् । मनोरमा च या भूमिः परीक्षेत प्रयत्नतः ॥ ३१ ॥ द्वितीया दृढभूमिश्च निम्ना चोत्तरपूर्वके । गम्भीरा ब्राह्मणी भूमिर्नृपाणां तुङ्गमाश्रिता ॥ ३२ ॥ वैश्यानां समभूमिश्च शूद्राणां विकटा स्मृता । सर्वेषां चैव वर्णानां समभूमिः शुभावहा ॥ ३३ ॥ शुक्लवर्णा च सर्वेषां शुभा भूमिरुदाहृता । कुशकाशयुता ब्राह्मी दूर्वा नृपतिवर्गगा ॥ ३४ ॥

लास ( ककेंटा ) और शव ( मुर्दा ) जिसका इनके समान रूप हो और दुःखसे गमन करने योग्य हो इतने प्रकारकी भूमिको वर्ज दे । जो भूमि मनोरम हो उसकी यत्नसे परीक्षा करे ॥ ३१ ॥ और दूसरी वह भूमि दृढ होती है जो उत्तर और पूर्वको नीची हो ब्राह्मणोंके गृहकी भूमि गम्भीर हो और क्षत्रियोंकी ऊंची होती है ॥ ३२ ॥ और वैश्योंकी भूमि सम ( न ऊंची न नीची ) कही है और शूद्रोंके लिये विकट भूमि श्रेष्ठ कही है--अथवा सब वर्णोंके लिये समान जो भूमि है वह श्रेष्ठ कही है ॥ ३३ ॥ और सफेद वर्णकी भूमि सब वर्णोंको शुभ कही है जिस भूमिमें कुशा और काश हों वह ब्राह्मणोंको और जिसमें दूब हो वह क्षत्रियोंको श्रेष्ठ है ॥ ३४ ॥ जिसमें फल पुष्प लता हों वह वैश्योंको और जिसमें तृण हों वह शूद्रोंको श्रेष्ठ है, जो भूमि नदीके घात ( कटाव ) के आश्रयमें हो और जो बडे बडे पत्थरोंसे युक्त हो ॥ ३५ ॥ और जो पर्वतके अग्रभागसे मिली हो और जिसमें गढे और छिद्र हों जो टेढी और सूपके समानहो. जिसकी कान्ति लकुट ( दण्ड ) के समानहो और जिस भूमिका निन्दित रूप हो ॥ ३६ ॥ और जो भूमि मूसलके समान और महाघोर हो और जो भल्ल भल्लूक ( रीछ ) से युक्तहो और

फलपुष्पलता वैश्या शूद्राणां तृणसंयुता । नदीघाताश्रितां तद्वन्महापाषाणसंयुताम् ॥ ३५ ॥ पर्वताग्रेषु संलग्नां गर्तां विवरसंयुताम् । वक्रां सूर्पनिभां तद्वल्लकुटाभां कुरूपिणीम् ॥ ३६ ॥ मुसलाभां महाघोरां वायुना वापि पीडिताम् । भल्लभल्लूकसंयुक्तां मध्ये विकटरूपिणीम् ॥३७॥ श्वशृगालनिभां रूक्षां दन्तकैः परिवारिताम् । चैत्यमश्मशानवल्मीकधूर्तकालयवर्जिताम् ॥ ३८ ॥ चतुष्पथमहावृक्षदेवमन्त्रिनिवासिताम् । दूराश्रितां च भूगर्तयुक्तां चैव विवर्जयेत् ॥ ३९ ॥ इतिभूमिलक्षणम् ॥ अथ फलानि ॥ स्ववर्णगन्धा सुरसा धनधान्यसुखावहा । व्यत्यये व्यत्ययफला अतः कार्यं परीक्षणम् ॥ ४० ॥

जिसका मध्यमें विकट रूप हो ॥ ३७ ॥ और जो कुत्ता गीदडके समानहो और जो रूखी और दांतोंसे युक्त हो और चैत्य श्मशान बाँमी और जंबूकका स्थान इनसे रहित हो ॥ ३८ ॥ और चतुष्पथ ( चौराहा ) महावृक्ष और देव मंत्री ( भूत आदि ) इनका जिसमें निवासहो और जो नगरसे दूरहो और जो गढोंमें युक्तहो ऐसी भूमिको वर्जदे ॥ ३९ ॥ इति भूमिलक्षणम् ॥ इसके अनन्तर फलोंका वर्णन करते हैं--जिस भूमिमें अपने वर्णकी गंध होय और जिसका सुंदर रूपहो वह भूमि धन धान्य और सुखके देनेवाली होती है और इससे विपरीत हो तो

फलभी विपरीत होता है इससे भूमिकी परीक्षा करनी ॥ ४० ॥ जो भूमि चौकोरहो वह महान् अन्न आदिको देती है, जिसकी हाथीके समान कान्तिहो वह महान् धन देती है, जो भूमि सिंहके तुल्य है वह गुणवान् पुत्रोंको देती है, जो वृष ( बैल ) के समान है वह पशुओंकी वृद्धिको देती है ॥ ४१ ॥ जो भूमि वृत्त वा भद्रपीठके तुल्य है वह श्रेष्ठ धनके देनेवाली होती है और जिस भूमिका त्रिशूलके समान आकार है उस भूमिमें शूर वीरोंकी उत्पत्ति होती है और वह धन और सुख देनेवाली होती है ॥ ४२ ॥ और जिसकी कांति लिंगकी समान है वह संन्यासियोंके लिये श्रेष्ठ है और जो प्रासादकी ध्वजाके तुल्य है वह प्रतिष्ठाकी उन्नति करती है और जो कुंभके समान है वह धनकी बढाने

**चतुरस्रा महाधन्या द्विपाभा धनदायिनी। सिंहाभा सगुणान्पुत्रान्वृषाभा पशुवृद्धिदा ॥ ४१ ॥ वृत्ता सद्वित्तदा भूमिर्भद्रपीठनिभा तथा । त्रिशूलरूपा वीराणामुत्पत्तिर्धनसौख्यदा ॥ ४२ ॥ लिगाभा लिंगिनां श्रेष्ठा प्रासादध्वजसन्निभा । पदोन्नति प्रकुरुते कुम्भाभा धनवर्द्धिनी ॥४३॥ त्रिकोणा शकटाकारा शूर्प्पव्यजनसन्निभा । क्रमेण सुतसौख्यार्थधर्महानिकरी स्मृता ॥४४॥मुरजा वशहा सर्पमण्डूकाभा भयावहा। नैःस्वं खरानुकारा च मृत्युदाऽजगरान्विता ॥ ४५ ॥ चिपिटा पौरुषैर्हीना मुद्गराभा तथैव च। काकोलूकनिभा तद्वद्दुःखशोकभयप्रदा ॥ ४६ ॥**

वाली होती है ॥ ४३ ॥ जो भूमि त्रिकोण और जिसका शकटके समान आकार हो और जो सूप, बीजनेके समान हो वह भूमि पुत्र और सुख और धर्मकी हानिको क्रमसे करती है ॥ ४४ ॥ जो भूमि मुरजके समान है वह वंशका नाश करती है, जो सर्प मेंडकके समान है वह भयको देती है और खरके समान जिसका आकार है वह धनका नाश करती है और अजगरसे युक्त है वह मृत्युको देती है ॥ ४५ ॥ और जो भूमि चिपिटा वा मुद्गरके समान है वह पुरुषोंसे हीन रहती है और जो काक उलूकके तुल्य है वह दुःख शोक भयको देती है ॥ ४६ ॥ और जो सर्पके समान हो वह पुत्र पौत्रोंके नष्ट करनेवाली है. जो वंशकी समान हो वह वंश नष्ट करनेवाली होती है और जो सूकर ऊंट बकरी धनु कुलहाडा इनके सभान आकारवाली हो ॥ ४७ ॥ वह कुचैल मलिन और मूर्ख तथा ब्रह्महत्यारे पुत्रोंको पैदा करती है और जो कर-कैटा और मुर्देकी समान हो वह पुत्रोंकी मृत्यु देनेवाली और धनके नष्ट करनेवाली और पीडाकी दाता होतीहै जिसमें दुःखसे गमन किया जाय ऐसी भूमि और पापियोंके वंशकी प्रजाकी जो भूमि है उसे त्याग दे ॥४८॥मनोरम भूमि पुत्र देनेवाली ( और मनोरम भूमि सुख देनेवाली और

**सर्पाभा पुत्रपौत्रघ्नी वंशाभा वंशहानिदा । शूकरोष्ट्राजसदृशी धनुःपरशुरूपिणी ॥४७॥ कुचैलान्मलिनान् मूर्खान्ब्रह्मघ्नाञ्जनयेत् सुतान् । कृकलासशवाकारा मृतपुत्रा धनार्तिदा । दुर्गम्या पापिनां वंशप्रजाभूमिं परित्यजेत ॥ ४८ ॥ मनोरमा सुतप्रदा दृढा धनप्रदा मता । सुतार्थदा तथाप्युदक्सुरेशदिक्प्लवा मही ॥ ४९ ॥ गम्भीरशब्दा जनयेत्पुत्रान् गम्भीरनिःस्वनान् । तुङ्गा पदान्वितान्कुर्यात्समा सौभाग्यदायिनी ॥ ५० ॥ विकटा शूद्रजातीनां तथा दुर्गनिवासिनाम् । शुभदा नापरेषां च तस्कराणां शुभावहा ॥ ५१ ॥ स्ववर्णवर्णा स्वान्वर्णान्वर्णानामाधिपत्यदा । शुक्लवर्णा च सर्वेषां पुत्रपौत्रविवर्द्धिनी ॥ ५२ ॥**

दृढ भूमि धन देनेवाली होती है और उत्तर पूर्वको निम्न जो भूमि वह पुत्र और धन देनेवाली होती है ॥ ४९ ॥ जिस भूमिका गम्भीर शब्द हो वह गम्भीर शब्दवाले पुत्रोंको पैदा करती है और ऊँची भूमि पदवीवाले पुत्रोंको पैदा करती है और सम भूमि सौभाग्यको देती है ॥ ५० ॥ और विकट भूमि शूद्रजाती और दुर्गके निवासी और चोरोंको शुभकी दाता होती है अन्य मनुष्योंको नहीं ॥ ५१ ॥ और अपने वर्णका है रूप जिसका ऐसी भूमि वर्णोंको सुख देती है और वर्णोंका अधिपति करती है. शुक्लवर्णकी भूमि सबके पुत्रपौत्र बढानेवाली होती है ॥ ५२ ॥

कुश और काशवाली भूमि ब्रह्मतेजवाले पुत्रोंको पैदा करती है और दूबसे युक्त भूमि शूरवीरोंको जन्माती है और फलसे युक्त भूमि धन और पुत्रोंको देती है ॥ ५३ ॥ और नदीके कटावकी भूमि मूर्ख और सन्तानहीनोंको पैदा करती है। जिस भूमिके मध्यमें पत्थर हों वह दरिद्रियोंको और गढेवाली भूमि झूठे पुत्रोंको पैदा करती है ॥ ५४ ॥ जिस भूमिमें छिद्र हों वह पशु और पुत्र इनको दुःखकी दाता और सुखको नष्ट करनेवाली होती है और टेढी वा अत्यन्त रेतेली भूमि विद्यासे हीन पुत्रोंको पैदा करती है ॥ ५५ ॥ सूप बिलाव लकुट इनके

कुशकाशान्विता ब्रह्मवर्चसान् कुरुते सुतान्। दूर्वान्विता वीरजनिः फलाढ्या धनपुत्रदा ॥ ५३ ॥ नदीघाताश्रिता मूर्खान्मृत वत्सांस्तथैव च । दरिद्रानश्ममध्यस्था गर्तावस्था मृषायुतान् ॥ ५४ ॥ विवरा पशुपुत्रार्त्तिदायिनी सौख्यहारिणी । वक्राति वक्रा जनयेत्पुत्रान्विद्याविहीनकान् ॥ ५५ ॥ शूर्पमार्जारलकुट-निभा भीतिसुतार्तिदा । मुसला मुसलान्पुत्राञ्जनयेद्वंशघातकान् ॥५६॥ घोरा घोरप्रदा वायुपीडिता वायुभीतिदा । भल्लभिल्लकसंयुक्ता पशुहानिप्रदा सदा॥५७॥ विकटा विकटान् पुत्राञ्छ्वशृगाल निभांस्तथा । ददाति रूक्षा परुषा दुर्वचाञ्जनयेत्सुतान् ॥ ५८ ॥ गृहस्वामिभयश्चैत्ये वल्मीके विपदः स्मृताः । धूर्तालयसमीपे तु पुत्रस्य मरणं ध्रुवम् ॥ ५९ ॥

तुल्य भूमि भय, पुत्रोंके दुःखकी दाता होती है और मुसलके समान भूमि वंशके नाशक मूसलचन्द पुत्रोंको पैदा करती है ॥ ५६ ॥ घोर भूमि भयको देनेवाली होती है और वायुसे पीडित भूमि वायुके भयको देती है भल्ल और भीलोंसे युक्त भूमि सदैव पशुओंके हानिको देती है ॥५७॥ विकट कुत्ते और शृगालके समान भूमि विकट पुत्रोंको देती है और रूखी भूमि कठोर और कुत्सित वचनोंके वक्ता पुत्रोंको देती है ॥ ५८ ॥ और चैत्यकी भूमि घरके स्वामीको भय देती है और बँमीकी भूमि विपत्ति देती है और धूर्तोंके स्थानके समीपकी भूमि निश्चयसे पुत्रके मरणको देती है ॥ ५९ ॥ चौराहेमें कीर्तिका नाश और देवमंदिरमें घर बनानेसे उद्वेग होता है और सचिव ( मन्त्री ) के स्थानमें धनकी हानि और गढेमें गृह बनानेसे अत्यन्त विपत्ति होती है ॥ ६० ॥ और जिस भूमिमें बहुतसे गढे हों उसमें जलकी प्यास और कच्छपके समान भूमिमें धनका नाश होता है । इसके अनन्तर भूमिकी परीक्षाको कहतेहैं–हस्तमात्र भूमिको खोदकर फिर उसी मिट्टीसे भरे. यदि मिट्टी अधिक मध्यम और न्यून हो जाय तो क्रमसे श्रेष्ठ मध्यम अधम फल जानना ॥ ६१ ॥ अथवा हस्तमात्रके गढेको जलसे भरदे और शीघ्र सौ

चतुष्पथे त्वकीर्तिः स्यादुद्वेगो देवसद्मनि । अर्थहानिश्च सचिवे श्वभ्रे विपद उत्कटाः ॥ ६० ॥ गर्तायां तु पिपासा स्यात्कूर्माभे धननाशनम् ॥ अथ भूमिपरीक्षा ॥ निखनेद्धस्तमात्रेण पुनस्तेनैव पूरयेत् । पांसुनाधिकमध्योना श्रेष्ठा मध्याधमाक्रमात् ॥६१॥ जलेनापूरयेच्छ्वभ्रं शीघ्रं गत्वा पदैः शतम् । तथैवागम्य वीक्षेत न हीनसलिला शुभा ॥ अरत्निमात्रे श्वभ्रे वा ह्यनुलिप्ते च सर्वतः ॥ ६२ ॥ घृतमामशरावस्थं कृत्वा वर्तिचतुष्टयम् । ज्वालयेद्भूपरीक्षार्थं संपूर्णं सर्वदिङ्मुखम् ॥ ६३ ॥ दीप्ता पूर्वादि गृह्णीयाद्वर्णानामनुपूर्वशः । हलाकृष्टे तथोद्देशे सर्वबीजानि वापयेत् ॥ ६४ ॥ त्रिपञ्चसप्तरात्रेण न प्ररोहन्ति तान्यपि । उप्त बीजा त्रिरात्रेण सांकुरा शोभना मही ॥ ६५ ॥

१०० पैंड चलकर और उसी प्रकार आनकर देखे यदि जल कम होजाय तो भूमिं शुभ न समझनी अथवा वितस्त भर गढेको चारों तरफ लीपकर ॥ ६२ ॥ कच्चे शरावेमें घीकरके चारों दिशाओंको पृथ्वीकी परीक्षाके लिये चार बत्ती वाले ॥ ६३ ॥ यदि चारों बत्ती जलती रहें तो ब्राह्मण आदि वर्णोंके क्रमसे पूर्वआदि दिशाकी भूमिको ग्रहण करें अथवा हलसे जोतेहुए देशमें सब प्रकारके बीजोंको बो दे ॥ ६४ ॥ तीन पांच सात रात्रिमें बीजमें क्रमसे यह फल जानना यदि तीन रातमें बोयेहुए बीजोंमें अंकुर जम आवें तो पृथ्वी उत्तम समझनी ॥ ६५ ॥

पांच रातमें जमैं तो मध्यम और सात रातमें जमैं तो अधम समझनी अथवा उस भूमिमें तिल जौ सरसों इनको बोवे ॥ ६६ ॥ अथवा गृहकी भूमिकी सब दिशाओंमें सब अन्न बोवे जहां वे संपूर्ण बीज न जमें उस भूमिको यत्नसे वर्जदे ॥ ६७ ॥ व्रीहि शाली मूंग गेहूं सरसों तिल जौ ये सात सर्वौषधी और सब बीज कहाते हैं ॥ ६८ ॥ सुवर्ण ताम्बेके रंगके पुष्प गढेके मध्यमें रखेहुए जिसके नामके आ जाय वह भूमि उसके लिये उत्तम कही है ॥ ६९ ॥ भूमिकी धूलिकी रेणुको आकाशमें फेंककर देखे यदि वे अधोभाग मध्यभाग उर्ध्वभागमें

मध्यमा पञ्चरात्रेण सप्तरात्रेण निन्दिता । तिलान्वा वापयेत्तत्र यवांश्चापि च सर्षपान् ॥ ६६ ॥ अथवा सर्वधान्यानि वापयेच्च समन्ततः । यत्र नैव प्ररोहन्ति तां प्रयत्नेन वर्जयेत् ॥ ६७ ॥ व्रीहयः शालयो मुद्गागोधूमाः सर्षपास्तिलाः । यवाश्चौषधयः सप्त सर्वबीजानि चैव हि ॥ ६८ ॥ सुवर्णताम्रपुष्पाणि श्वभ्रमध्यगतानि च । यस्य नाम्नि समायान्ति सा भूमिस्तस्य शोभना ॥ ६९ ॥ पांसवो रेणुतां नीत्वा निरीक्षेदन्तरिक्षगाः । अधोमध्योर्ध्वगा नृणां गतितुल्यफलप्रदाः ॥ ७० ॥ कृष्टां प्ररूढबीजां गोऽध्युषितां ब्राह्मणैस्तथा । गत्वा महीं गृहपतिः काले सांवत्सरोदिते ॥ ७१ ॥ अथ शकुनानि ॥ पुण्याहशङ्खाध्ययनाम्बुकुम्भा विप्राश्च वीणापटहस्वनानि । पुत्रान्विता स्त्री गुरवो मृदंगा वाद्यानि भेरीनिनदाः प्रशस्ताः ॥ ७२ ॥

प्राप्त होजायँ तो अधोगति मध्यगति ऊर्ध्वगति देनेवाली वह भूमि होती है ॥ ७० ॥ जुती हुई जिस भूमिमें बीज जमें हों अथवा जिसमें गौ और ब्राह्मण वसे हों ऐसी भूमिमें वर्षदिनके कहेहुए मुहूर्तमें घरका स्वामी गमन करे ( वसे ) ॥ ७१ ॥ इसके अनन्तर शकुनोंको कहते हैं कि, गृहमें प्रवेश होनेके समय पुण्याहवाचन शंख और अध्ययनका शब्द जलका घट ब्राह्मणोंका समुदाय वीणा और ढोलका शब्द पुत्र करके सहित स्त्री गुरु ( माता पिता आदि ) मृदंग आदि बाजोंका शब्द और भेरीका शब्द ये उत्तम शकुन हैं ॥ ७२ ॥ अच्छे शुक्ल वस्त्रोंको धारण किये हुए कन्या अच्छी रसीली और सुगन्धित मिट्टी पुष्प सुवर्ण चांदी मोती मूंगा और अच्छे उत्तम भक्ष्य पदार्थ ये गृहप्रवेशके समय कल्याणके देनेवाले हैं ॥ ७३ ॥ मृग और अंजन ( सुरमा ) बँधा हुआ एकपशु पगडी चन्दन दर्पण बीजना और वर्द्धमान ( कङ्घी ) ये भी कल्याणके करनेवाले हैं ॥ ७४ ॥ मांस दही दुग्ध नृयान ( पालकी आदि ) छत्र मीन और मनुष्योंका मिथुन ( जोडा ) ये भी गृहप्रवेशके

कन्या सुधौतांबरवासकारी मृदः सुरस्यास्सुरभीस्सुगन्धाः । पुष्पाणि चामीकररौप्यमुक्ताप्रवालभक्ष्याणि शुभावहानि ॥ ७३ ॥ मृगाराञ्जनबद्धैकपशुश्चोष्णीषचंदनम् । आदर्शव्यजनं वर्द्धमानाश्चापि शुभावहाः ॥ ७४ ॥ आमिषं दधि दुग्धं च नृयानं छत्रमेव च ॥ मीनानि मिथुनं पुंसामायुरारोग्यवृद्धिदम् ॥७५॥ कमलममलं गीतारावः सितोक्षमृगा द्विज गमनसमये पुंसां धन्या गृहाद्यधिवासिते । गजहयसुवासिन्यस्तथा प्रवराङ्गना धनसुखारोग्यायुष्प्रदा गृहकर्मणि ॥७६ ॥ गणिका चांकुशं दीपं मालां बालां सुभूषिताम् । तथा वृष्टिर्गृहारंभे निवेशे समभीष्टदा ॥ ७७ ॥ अथापशकुनानि ॥ दुर्वाणी शत्रुवाणी च मद्यं चर्मास्थिरेव च । तृणं तुषं तथा सर्पचर्म चांगारमेव च ॥ ७८ ॥

समय अवस्था और आरोग्यकी वृद्धि देनेवाले होते हैं ॥ ७५ ॥ निर्मल कमलका पुष्प गीतोंके शब्द सुफेद वृष मृग ब्राह्मण ये यदि घरमें जानेके समय मनुष्यके सम्मुख हों उस मनुष्यको धन्य है अर्थात् ये उत्तमोत्तम फलके देनेवाले हैं । तथा गृहकर्मके करनेमें हाथी घोडा और सौभाग्यवती स्त्री और श्रेष्ठ स्त्री ये धन पुत्र और सुख आरोग्य इनके देनेवाली होती हैं ॥ ७६ ॥ वेश्या अंकुश दीपक माला और वर्षा ये गृहारंभके वा गृहप्रवेशके समय होंय तो ये अच्छी तरह अभीष्ट फलके देनेवाले होते हैं ॥ ७७ ॥ अब खोटे शकुनोंको कहते हैं कि, खोटी वाणी शत्रुकी

वाणी मद्य चर्म हाड पूले आदि तृण तुष ( तुस ) सांपकी चर्म अंगार ॥ ७८ ॥ कपास लवण कीच नपुंसक तेल औषध विष्ठा काले अन्न रोगी तैल आदिसे अभ्यक्त ॥ ७९ ॥ पतित जटाधारी उन्मत्त शिरमुण्डाये हुए ( नंगे शिर ) इन्धन विराव (खोटा शब्द ) इनको तथा पक्षी मृग मनुष्य ॥ ८० ॥ इनके दो भेदोंको, बलती हुई दग्ध तथा जिनमें धूआँ उठ रहाहो उन दिशाओंमें देखता हुआ पुरुष जो गृहप्रवेश करे तो उसका मरण बुद्धिमान् मनुष्य कहे और उस भूमिमें दुःख कहे ॥८१॥ जिस मनुष्यको अपशशुन हों उस मनुष्यको दुःख होताहै इससे उस घरम

कार्पासलवणं पंकक्लीबतैलौषधानि च । पुरीषं कृष्णधान्यानि व्याधिताभ्यक्तमेव च ॥७९॥ पतितो जटिलोन्मत्तौ मुण्डी नग्न शिरस्तथा । इन्धनानि विरावं च द्विपक्षिमृगमानुषम् ॥ ८० ॥ ज्वालिताशासु दग्धासु धूमितासु च पश्यतः । मरणं निर्दिशेत् प्राज्ञस्तत्र शल्यं विनिर्दिशेत् ॥ ८१ ॥ यस्यापशकुनं तस्य शल्यं तत्र भवेद्गृहे । तत्र वासं न कुर्वीत गृहं चैव न कारयेत् ॥ ८२ ॥ अथ खननविधिः ॥ ज्योतिश्शास्त्रानुसारेण सुदिने शुभवासरे । सुलग्ने सुमुहूर्ते च सुस्नातः प्राङ्मुखो गृही ॥ ८३ ॥ पूजयेद्गणनाथञ्च ग्रहांश्च कलशे स्थितान् । परीक्षिते च भूभागे गोमयेनानुलिप्य च ॥ ८४ ॥ तत्र संपूजयेद्विप्रान्दैवज्ञं च तथैव च । यावत्प्रमाणा भूर्ग्राह्या गृहार्थं तावता गृही ॥ ८५ ॥

वास न करे और न ऐसी भूमिमें घर बनावे ॥ ८२ ॥ अब खननकी विधिको कहते हैं कि, ज्योतिःशास्त्रके अनुसार शोभन दिन और शुभ वार सुन्दर लग्न और अच्छे मुहूर्तमें भलीप्रकार स्नान करके गृहस्थी पुरुष पूर्वको मुखकरके बैठे ॥ ८३ ॥ और फिर गणपति कलशके ऊपर स्थापन किये नवग्रह इनका पूजनकरें, फिर पूर्वोक्त प्रकारसे परीक्षा कीहुई उसी पृथ्वीमें किसी जगह गौके गोबरसे लीपे ॥ ८४ ॥ वहां ब्राह्मण और ज्योतिषीका पूजन करे, जितनी भूमिमें गृह बनाना हो उतनी भूमिको ॥ ८५ ॥ गृही पुरुष पंचगव्य सर्वौषधिका जल पंचामृत इनसे सींचे और फिर शुद्धिकी कामनासे भूसंस्कारोंको करे ॥ ८६ ॥ और उस जगह पूर्व सुवर्ण जिसके गर्भमें और फलोंसे युक्त समस्त धान्यों सहित तथा समस्त गन्ध और सर्वौषधिसहित ॥ ८७ ॥ पुष्पोंसे सुशोभित रक्त जिसका वर्ण वस्त्र जिसके ऊपर लिपटा हो मन्त्रोंसे अभिमंत्रित ऐसे घटका प्रथम स्थापन करके उसमें नवग्रह वरुण ॥ ८८ ॥ पर्वत वन कानन नदी नद कर्णिका और समुद्रोंसहित पृथ्वीका

पञ्चगव्यौषधिजलैस्तथा पञ्चामृतेन च । सेचयेच्छुद्धिकामेन भूसंस्कारांश्च कारयेत् ॥ ८६ ॥ तत्र कुम्भं निवेश्यादौ हेमगर्भं फलैर्युतम् । सर्वधान्ययुतं सर्वगन्धसर्वौषधैर्युतम् ॥ ८७ ॥ पुष्पान्वितं रक्तवर्णं सवस्त्रं मन्त्रमंत्रितम् । तस्मिन्नावाहयेत्खेटान् वरुणप्रमुखांस्तथा ॥ ८८ ॥ तस्मिन्नावाहयेद्भूमिं सशैलवनकाननाम् । नदीनदसमायुक्तां कर्णिकाभिश्च भूषिताम् ॥ ८९ ॥ सागरैर्वेष्टितां तत्र पूजयेत्प्रार्थयेत्ततः । दिक्पालान् कुलदेवीश्च देवान्यक्षांस्तथोरगान् ॥ ९० ॥ बलिं च दत्त्वा विधिवज्जलायेति जपेत्ततः । षड्ऋचं रुद्रजापश्च कारयेद्विधिपूर्वकम् ॥ ९१ ॥ तस्मिन्संपूजयेद्वास्तुं प्रार्थयेत्पूजयेत्ततः ॥ ॐ नमो भगवते वास्तु पुरुषाय कपिलाय च ॥ ९२ ॥ पृथ्वीधराय देवाय प्रधानपुरुषाय च । सकलगृहप्रासादपुष्करोद्यानकर्मणि ॥ ९३ ॥

आवाहन करके ॥ ८९ ॥ पूजन करे दिक्पाल कुलदेवी देव यक्ष और उरग इनकी प्रार्थना कर और बलिको देकर 'जलाय' इस मन्त्रको जपै और षडृच और रुद्री इनका विधिपूर्वक जप करे ॥९०॥ ९१ ॥ फिर उसी घटमें वास्तुकी पूजा और प्रार्थना करे 'ॐनमोभगवते वास्तुपुरुषाय कपिलाय ॥ ९२ ॥ पृथ्वीधराय देवाय प्रधानपुरुषाय च' इसप्रकार कहकर नमस्कार करे और कहे कि, समस्त गृह महल पुष्कर उद्यान आदि

कर्म और गृहारंभके प्रथम समयमें सब सिद्धियोंको देनेवाला और सिद्ध देवता मनुष्य ये जिसकी दिन रात सेवा करते हैं ॥ ९३ ॥ ९४ ॥ ऐसे वास्तुपुरुष आप इस समय इस प्रजापति क्षेत्रमें आनकर स्थित हो और यहां आकर पूजाको ग्रहण करो और वरको दो ॥ ९५ ॥ हे वास्तु पुरुष ! हे भूमिरूपी शय्यापर सोनेमें तत्पर ! हे प्रभो ! आपको नमस्कार हैं, मेरे गृहको धन धान्य आदि करके समृद्ध (युक्त) सदैव करो ॥ ९६ ॥ इस प्रकार प्रार्थना करके फिर भूमिमें पिट्ठी वा चावलोंसे नागरूप धारण किये हुए समस्त वास्तुपुरुषको लिखे ॥ ९७ ॥ और वेदके

गृहारंभप्रथमकाले सर्वसिद्धिप्रदायक । सिद्धदेवमनुष्यैश्च पूज्यमानो दिवानिशम् ॥ ९४ ॥ गृहस्थाने प्रजापतिक्षेत्रेऽस्मिंस्तिष्ठ साम्प्रतम् । इहागच्छ इमां पूजां गृहाणवरदो भव ॥ ९५ ॥ वास्तु पुरुष नमस्तेऽस्तु भूमिशय्यारत प्रभो । मद्गृहं धनधान्या-दिसमृद्धं कुरु सर्वदा ॥ ९६ ॥ इतिप्रार्थ्य ततो भूमौ संलिखेद्वास्तुपूरुषम् । पिष्टातकैस्तण्डुलैर्वा नागरूपधरं विभुम् ॥ ९७ ॥ आवाहयेद्वेदमन्त्रैः पूजयेच्च स्वशक्तितः । आवाहयाम्यहं देवं भूमिस्थं च अधोमुखम् ॥ ९८ ॥ वास्तुनाथं जगत्प्राण पूर्वस्यां प्रथमाश्रितम् । विष्णोरराटेतिमन्त्रेण पूजयेत्सर्पनायकम् ॥ ९९ ॥ नमोऽस्तु सर्पेभ्य इति वा पूजयेच्च स्वशक्तितः । कुक्षिप्रदेशे निखनेद्वास्तुनागस्य मंत्रतः ॥ १०० ॥

मंत्रोंसे आवाहन करे और अपनी शक्तिके अनुसार पूजन करै कि, भूमिके विषे स्थित और अधोमुख वास्तुका मैं आवाहन करता हूं ॥ ९८ ॥ जो वास्तुके नाथ हैं जो जगत्के प्राण हैं और जो प्रथम पूर्वदिशामें स्थित हैं ऐसे सबके स्वामी वास्तुपुरुषका 'विष्णोरराट'इस मन्त्रसे पूजन करे ॥ ९९ ॥ अथवा अपनी शक्तिके अनुसार 'नमोऽस्तु सर्पेभ्यो' इस मन्त्रसे पूजन करै और पूर्वोक्त मंत्रको पढकर वास्तुनागकी कुक्षिके स्थान पर खनन करै (खोदे) ॥ १०० ॥ और भाद्रपद आदि तीन तीन मासोंमें क्रमसे पूर्व आदि दिशामें वास्तुपुरुषका मुख होता है जिस दिशाको वास्तुपुरुषका मुख हो उसीमें गृहका मुख शुभ होता है ॥ १०१ ॥ अन्यदिशाको है मुख जिसका ऐसा घर दुःख शोक भयका देने वाला होता है और वृषकी संक्रांतिसे तीन तीन संक्रांतियोंमें वेदीके विषै और सिंहकीसंक्रांतिसे तीन २ संक्रांतियोंमें गृहके विषै ॥ १०२ ॥ और मीनकी संक्रांतिसे तीन २ संक्रांतियोंमें देवमंदिरके विषै और मकरकी संक्रांतिसे तीन २ संक्रांतियोंमें तडागके विषै गिने तो पूर्व

त्रिषु त्रिषु च मासेषु नभस्यादिषु च क्रमात् । यद्दिङ्मुखो वास्तुनरस्तन्मुखं सदनं शुभम् ॥१०१॥ अन्यदिङ्मुखगेहं तु दुःख शोकभयप्रदम् । वृषार्कादित्रिकं वेद्यां सिंहादि गणयेद्गृहे ॥१०२॥ देवालये च मीनादि तडागे मकरादिजम् । पूर्वादिषु शिरः कृत्वा नागश्शेते त्रिभिस्त्रिभिः ॥ १०३ ॥ भाद्राद्यैर्वामपार्श्वे च तस्य क्रोडे गृहं शुभम् । ईशानतः कालसर्पः संहारेण प्रसर्पति ॥ १०४ ॥ विदिक्षु शेषवास्तोश्च मुखं त्याज्यं चतुर्थकम् । खनेच्च सौरमानेन व्यत्ययं चाशुभं भवेत् ॥ १०५ ॥ चतुस्त्रिकादि शालानामेष दोषो न विद्यते । एकं नागोडुसंशुद्धया मंदिरारंभणं शुभम् ॥ १०६ ॥

आदिदिशाओंमें शिरकरके वास्तुनाग तीन २ संक्रांतियोंमें सोते हैं ॥ १०३ ॥ भाद्रपद आदि तीन २ महिनोंमें वास्तु पुरुषके वामपार्श्वके क्रोड (भाग) में घरका बनाना शुभ होता है और पूर्वोक्त क्रमसे ईशानदिशासे कालसर्प चलता है ॥ १०४ ॥ ईशान आदि विदिशाके मध्यमें वास्तुपुरुषका मुख जो चौथी विदिशामें है वह त्यागने योग्य है और संक्रांतिमें प्रमाणसे सौरमान कर खनन करै (खोदे) और विपरीत रीतिसे करै तो अशुभ होता है ॥ १०५ ॥ जो घर चार या तीन शालावाला बनाया जाय उसमें यह दोष नहीं, वास्तुनाग और नक्षत्रकी

१ वास्तोष्पते प्रतिजानीहीत्यादिमन्त्रेण । २ वास्तुनाथस्य इति पाठान्तरम् ।

भली प्रकार शुद्धिसे एकवार मंदिरका आरंभ करना शुभ होता है ॥ १०६ ॥ अधोमुख नक्षत्र शुभदिन और शुभवासरमें और चन्द्रमा और तारागण इनकी अनुकूलतामें खनन करता शुभ होता है ॥ १०७ ॥ मार्गशिरसे लेकर तीन तीन मासोंमें पूर्व दक्षिण पश्चिम और उत्तर दिशाओंमें क्रमसे राहु रहता है ॥ १०८ ॥ राहूकी दिशामें स्तम्भके रखनेसे वंशका नाश और द्वार चढानेसे वह्निका भय और गमन करनेमें कार्यकी हानि और गृहके आरंभमें कुलका क्षय होता है ॥ १०९ ॥ सूर्यवारसे लेकर क्रमसे नैर्ऋति उत्तर अग्नि पश्चिम ईशान दक्षिण वायव्य

| ई० | वायु | नै० | ऽग्नि |
|---|---|---|---|
| मा | मा | फा | ज्यै |
| फु | पौ | चै | आ |
| क | मा | मै | श्रा |

अधोमुखे च नक्षत्रे शुभेऽह्नि शुभवासरे । चन्द्रतारानुकूल्ये च खननारम्भणं शुभम् ॥१०७॥ त्रिषु त्रिषु च मासेषु मार्गशीर्षादिषु क्रमात् । पूर्वदक्षिणतोयेशपौलस्त्याशाक्रमादगुः ॥१०८॥ स्तंभे वंशविनाशः स्याद्द्वारे वह्निभयं भवेत् । गमने कार्यहानिः स्याद्गृहारम्भे कुलक्षयः॥१०९॥रक्षःकुबेराग्निजलेशयाम्यवायव्यकाष्ठासु च सूर्य्यवारात् । वसेदगुश्चाष्टसु दिग्भचक्रे मुखे विवर्ज्यो गमनं गृहं च ॥ ११० ॥ शिरःखने विनाशः स्यान्मातापित्रोश्च पृष्ठके । स्त्रीपुत्रनाशः पुच्छे तु गात्रे पुत्रविनाशनम् ॥ १११ ॥ कुक्षौ सर्वसमृद्धिः स्याद्धनधान्यसुतागमः । सिंहादिषु च मासेषु आग्नेय्यां कुक्षिमाश्रितः ॥ ११२ ॥

इन दिशाओंमें राहु बसता है, इन दिशाओंके चक्रमें मुखके विषे गमन और घरका बनाना उत्तम है ॥ ११० ॥ राहुके शिरके स्थानमें खनन करै तो आत्माका नाश, पृष्ठभागमें खनन करनेसे माता पिताका नाश, पुच्छमें खनन करनेसे स्त्री-पुत्रका नाश, राहुगात्रमें खनन करनेसे पुत्रका नाश होता है ॥ १११ ॥ कुक्षिमें खनन करनेसे सम्पूर्ण ऋद्धि बढती है और धन पुत्रोंका आगमन होता है, सिंह आदि मासोंके विषे अग्निकोणमें रहता है ॥ ११२ ॥ वृश्चिक आदि मासोंमें ईशानमें, कुम्भ आदि मासोंमें वायुकोणमें, वृष आदि मासोंमें नैर्ऋतिकोणमें राहुका मुख होता है और राहुका पुच्छ शोभन नहीं होता ॥ ११३ ॥ कृत्तिकाआदि सात नक्षत्र पूर्वमें, मघा आदि सात नक्षत्र दक्षिणमें, अनु-राधा आदि सात नक्षत्र पश्चिममें, धनिष्ठा आदि सात नक्षत्र उत्तरमें रहते हैं ॥ ११४ ॥ चन्द्रमा अग्रभागमें होय तो स्वामीको भय होता है, पीठपर चन्द्रमा होय तो कर्मका कर्ता नष्ट होता है, दक्षिणमें होय तो धनको देता है, वामभागमें चन्द्रमा होय तो स्त्री और सुखसंपदा

वृश्चिकादिषु ईशान्यां कुम्भादिषु च वायुदिक् । वृषादिषु च नैर्ऋत्ये मुखं पुच्छं न शोभनम् ॥ ११३ ॥ कृत्तिकाद्यं सप्त पूर्वे मघाद्यं सप्त दक्षिणे । मैत्राद्यं पश्चिमे सप्त धनिष्ठाद्यं तथोत्तरे ॥ ११४ ॥ अग्रे चन्द्रे स्वामिभयं कर्मकर्ता च पृष्ठके । दक्षिणे च धनं दद्युर्वामे स्त्रीसुखसंपदः ॥ ११५ ॥ गृहोपलब्धऋक्षेषु यत्र ऋक्षेषु चन्द्रमाः । शलाकासप्तके देयं कृत्तिकादिक्रमेण च ॥ ११६ ॥ ऋक्षं चन्द्रस्य वास्तोश्च अग्रे पृष्ठे न शस्यते । लग्नादृक्षाद्विचार्योऽसौ चन्द्रः सद्यः फलप्रदः ॥११७॥ गृहचन्द्रे सम्मुखस्थे पृष्ठस्थे न शुभं गृहम् । वामदक्षिणगश्चन्द्रः प्रशस्तो वास्तुकर्मणि ॥ ११८ ॥ लोहदण्डं च सम्पूज्य भैरवञ्च तथैव च तद्दिक्पालं नमस्कृत्य पृथिवीञ्च तथैव च ॥ ११९ ॥

ओंको देता है ॥ ११५ ॥ गृहमें मिलेहुए नक्षत्रोंमें जिन नक्षत्रोंसे चन्द्रमा होय उन सातों नक्षत्रोंमें शलाकासप्तकमें कृत्तिका आदि नक्षत्रोंके क्रमसे रक्खे ॥ ११६ ॥ चन्द्रमा और वास्तुका नक्षत्र अग्र और पृष्ठभागमें श्रेष्ठ नहीं होता, लग्न और नक्षत्रसे विचाराहुआ यह चन्द्रमा शीघ्र फलको देता है ॥ ११७ ॥ गृहका चन्द्रमा पीठपर हो वा सन्मुख होय तो शुभ नहीं होता, वाम और दक्षिण भागका चन्द्रमा वास्तुकर्ममें श्रेष्ठ होता है ॥ ११८ ॥ लोहदण्ड ( फावला ) और भैरव इनको भली प्रकार पूजकर और दशों दिक्पाल और भूमिको नमस्कार करिके ॥ ११९ ॥

'शिवोनाम' इस मंत्रस लोहदण्डका भली प्रकार पूजन करै और 'निवर्तयामि' इस मंत्रसे पार्वतीके पति महादेवका भलीप्रकार ध्यान करे ॥ १२० ॥ लोहके दण्डको लेकर जोरसे वास्तुपुरुषका खनन करे वह लोहका दण्ड जितना अधिक भूमिमें प्रविष्ट होजाय उतने काल-तक उस गृहकी स्थिती होती है ॥ १२१ ॥ वस्त्रसे ढकेहुए उस लोहदण्डको ब्राह्मणके प्रति निवेदन करे, यदि लोहदण्डकी विषम अंगुली हों तो पुत्रोंको देताहै सम अंगुली हों तो कन्याओंको देता है ॥ १२२ ॥ जिस लोहदण्डको न सम अंगुली हों न विषम हों वह दुःखदायी

शिंवो नामेति मंत्रेण लोहदण्डं प्रपूजयेत् । निर्वर्तयामीत्यृचा वै ध्यायेदीशमुमापतिम् ॥ १२० ॥ बलेन लोहदण्डेन निखने द्वास्तुपूरुषम् । यावत्प्रमाणां भुवमेति तावत्तस्य स्थितिर्भवेत् ॥ १२१ ॥ तं लोहदंडं वस्त्राक्तं ब्राह्मणाय निवेदयेत् । पुत्राद्यं विषमेऽङ्गुल्ये समेऽङ्गुल्ये तु कन्यकाम् ॥ १२२ ॥ निर्दिशेत्तु तयोर्मध्ये लोहखंडार्त्तिदं तथा । तस्मिन्काले शुभां वाणीं माङ्गल्यं चारुदर्शनम् ॥ १२३ ॥ वेदगीतध्वनिं पुष्पफललाभं तथैव च । वेणुवीणामृदंगानां श्रवणं दर्शनं शुभम् ॥ १२४ ॥ दधिदूर्वाकुशाश्चेति कल्याणद्रव्यदर्शनम् । सुवर्णं रजतं ताम्रं शङ्खमौक्तिकविद्रुमान् ॥ १२५ ॥ मणयो रत्नवैडूर्यस्फाटिकं सुखदा मृदः । गारुडं च फलं पुष्पं मृन्मयं गुल्ममेव च ॥ १२६ ॥

होता है, उस वास्तुपुरुषके खननसमयमें शुभवाणी और मंगल और सुन्दरवस्तु दर्शन ॥ १२३ ॥ वेद और गीतकी ध्वनि, पुष्पफलका लाभ वेणु वीणा मृदंग इनका सुनना और देखना शुभ होता है ॥ १२४ ॥ दही दूब कुशा इन द्रव्योंका दर्शन कल्याणकारी होता है, सुवर्ण चांदी तांबा शंख मोती मूंगा ॥ १२५ ॥ मणि रत्न वैडूर्य स्फटिक सुखकी दाता मिट्टी और गरुडका फल पुष्प और मिट्टीका गुल्म ( गुच्छा )॥१२६॥ भक्षण करने योग्य कंदमूल इनका दर्शन होय तो वह भूमि सुख देनेवाली होती है; कंटक सांप खजूर दर्द्रु ॥ १२७ ॥ विच्छू पत्थर वज्र छिद्र लोहका मुद्गर केश अंगार भस्म चर्म आस्थि लवण ॥ १२८ ॥ और रुधिर मज्जा इनका दर्शन होय और जो भूमि रससे युक्त होय इतनी भूमि श्रेष्ठ नहीं होती ॥ इति पण्डितमिहिरचन्द्रकृतभाषाविवृतिसहिते वास्तुशास्त्रे भूम्यादिपरीक्षालक्षणं नाम प्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥ इसके अनंतर स्वप्न आदिकी विधिको कहते हैं, गणेश लोकपाल विशेषकर पृथ्वी और ग्रह इनका कलशके ऊपर मंत्रशास्त्रके अनुसार पूजन

खाद्यानि कन्दमूलानि सा भूमिः सुखदायिनी । कण्टकश्च तथा सर्पं खर्जूरं दर्द्रुमेव च ॥ १२७ ॥ वृश्चिकाश्मकवज्रश्च विवरं लोहमुद्गरम् । केशाङ्गारकभस्माश्च चर्मास्थि लवणं तथा ॥ १२८ ॥ रुधिरश्च तथा मज्जा रसाक्ता ता न शोभनाः ॥ इति वास्तुशास्त्रे भूम्यादिपरीक्षालक्षणवर्णनं नाम प्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥ अथ स्वप्नविधिः ॥ गणेशं लोकपालांश्च पृथिवीं च विशेषतः । ग्रहांश्च कलशे पूज्य यथामन्त्रं यथोदितम् ॥ १ ॥ यथाकल्पमुपस्कृत्य शुचौ देशे कुशासनः । भूमौ शुद्धेन वस्त्रेण शीर्षे सम्पूजयेच्छ्रियम् ॥ २ ॥ पश्चाच्च भद्रकालीञ्च बलिं दत्त्वा तथैव च । सर्वबीजान्वितान् कुंभान्सर्वरत्नौषधैर्युतान् ॥ ३ ॥ कृत्वोभयतटे रम्यान्नवाञ्छुद्धोदकान्वितान् । कल्पयित्वा सुमनसः कृत्वा स्वस्त्ययनादिकम् ॥ ४ ॥

करके ॥ १ ॥ सामर्थ्यके अनुसार सामग्रियोंका संचय करके शुद्ध देशमें कुशासनपर बैठे और भूमिमें शुद्ध वस्त्रके ऊपर शिरके स्थानमें लक्ष्मीका पूजन भली प्रकार करै ॥ २ ॥ पश्चा भद्रकाली इनको बलि देकर और सब बीज सर्व रतन और सर्वौषधियोंसे युक्त ऐसे घटोंको ॥ ३ ॥ अपने दोनों तटोंमें रक्खे जो रमणीक नवे और शुद्ध जलसे युक्त हों और पुष्पोंका संचय करके स्वतिवाचनको करके ॥ ४ ॥

१ शिवो नामासि स्वधितिस्त पिता नमस्त अस्तु मा मादिंसीः । २ निवर्तयाम्यायुषेऽन्नाद्याय प्रजननाय रायस्पोषाय सुप्रजास्त्वाय सुवीर्याय ॥

सावधान हो शुद्ध और सूक्ष्म रेशमके वस्त्रोंको धारणकिये जितेन्द्रियहुआ पुरुष पूर्वाभिमुख होकर 'रुद्र रुद्र' इस प्रकार कहकर हृदयमें रुद्रविधिको जपे ॥ ५ ॥ और छः ऋचा हैं जिसमें ऐसे रुद्रजपको सावधान होकर करावे ॥ ६ ॥ दूसरा प्रकार यह है कि, दुकूल मोती इनको धारण करके मंत्री ज्योतिषी पुरोहित सहित राजा अपने देवताके मन्दिरमें प्रवेश करके वहां दिशाओंके ईश्वरोंकी पूजाका स्थापन करे ॥ ७ ॥ और पुरोहित मन्त्रोंसे उस पूजाको करके उस संस्कृत भूमिमें कुशाओंके मध्यमें कियेहुए अक्षत और सफेद सरसोंको बखेरे ॥ ८ ॥

सावधानः शुचिः सूक्ष्मक्षौमवासा जितेन्द्रियः । प्राङ्मुखो रुद्ररुद्रेति हृदि रुद्रविधिं जपेत् ॥५॥ षडृचं रुद्रजापं च कारयेत्प्रयतः शुचिः ॥ ६ ॥ प्रकारान्तरम्--दुकूलमुक्तामणिभृन्नरेन्द्रः समंत्रिदैवज्ञपुरोहितोऽन्तः । स्वदेवतागारमनुप्रविश्य विवेशयेत्तत्र दिगीश्वरार्चाम् ॥ ७ ॥ अभ्यर्च्य मन्त्रैस्तु पुरोहितस्तामतश्च तस्यां भुवि संस्कृतायाम् । दर्भैश्च कृत्वान्तरमक्षतैस्तान्किरेत्समन्तात्सितसर्षपांश्च ॥ ८॥ ब्राह्मीं सदूर्वामथ नागयूथिं कृत्वोपधानं शिरसि क्षितीशः । पूर्णान्घटान्पुष्पफलान्वितांस्तानाशासु कुर्य्याच्चतुरः क्रमेण ॥ ९ ॥ यंज्जाग्रतो दूरमुदैति दैवमावर्त्य मंत्रान्प्रयतस्तथैतान् । लघ्वेकभुग्दक्षिणपार्श्वशायी स्वप्नं परीक्षेत यथोपदेशम् ॥ १० ॥ नमः शम्भो त्रिनेत्राय रुद्राय वरदाय च ॥ वामनाय विरूपाय स्वप्नाधिपतये नमः ॥ ११ ॥

ब्राह्मी दूब नागयूथी इनको भी बखेरे फिर राजा तकिया लगाकर पुष्प फलोंसहित पूर्ण घटोंको क्रमसे चारों दिशाओंको रखकर शयन करै ॥ ९ ॥ और 'यज्जाग्रतो दूरमुदैति दैवम्' इत्यादि मंत्रोंको सावधानीसे पढताहुआ और एकवार लघु भोजन करता और दक्षिणपार्श्वसे सोताहुआ राजा गुरुकी आज्ञाके अनुसार स्वप्नकी परीक्षा करे ॥ १० ॥ हे शंभो त्रिनेत्र रुद्र! वरके दाता वामन विरूप! स्वप्नके अधिपति जो आप हैं उनको नमस्कार है ॥ ११ ॥ हे भगवन्! हे देवदेवेश! हे शूलधारी! हे वृषवाहन! सोतेहुए मुझ सदैव वांछित फलको कहो ॥ १२ ॥ एक वस्त्र धारणकिये कुशाके आसनपर सावधान मनसे सोताहुआ राजा रात्रिके अन्तमें शुभ वा अशुभ स्वप्नको देखता है ॥ १३ ॥ चौकोर समान शुद्ध भूमिको यत्नसे इकसार करके उसमें वृत्तके मध्यकी दिशामें दिशाका साधन करै ॥ १४ ॥ पूर्वकी तरफ

भगवन्देवदेवेश शूलभृद् वृषवाहन । इष्टानि मे समाचक्ष्व स्वप्ने सुप्तस्य शाश्वतम् ॥ १२ ॥ एकवस्त्रः कुशास्तीर्णे सुप्तः प्रयतमानसः । निशान्ते पश्यति स्वप्नं शुभं वा यादि वाऽशुभम् ॥ १३ ॥ चतुरस्रां समां शुद्धां भूमिं कृत्वा प्रयत्नतः । तस्मिन् दिक्साधनं कार्यं वृत्तमध्यगते दिशि ॥ १४ ॥ पूर्वप्लवे भवेल्लक्ष्मीराग्नेय्यां शोकमादिशेत् याम्यां याति यमद्वारं नैर्ऋते च महाभयम् ॥ १५ ॥ पश्चिमे कलहं कुर्याद्वायव्यां मृत्युमादिशेत् । उत्तरे वंशवृद्धिः स्यादीशाने रत्नसञ्चयः ॥ १६ ॥ दिङ्मूढे कुलनाशः स्याद्वक्रे दारिद्र्यमादिशेत् ॥ अथ समयशुद्धिः ॥ चैत्रे व्याधिमवाप्नोति यो नवं कारयेद् गृहम् । वैशाखे धनरत्नानि ज्येष्ठे मृत्युस्तथैव च ॥ १७ ॥

भूमिको निचान होय तो लक्ष्मी, अग्निकोणमें होय तो शोक, दक्षिणदिशामें होय तो मरण, नैर्ऋत दिशामें होय तो महाभय ॥ १५ ॥ पश्चिममें होय तो कलह, वायव्य दिशामें होय तो मृत्युको, उत्तरको होय तो वंशकी वृद्धि, ईशानमें होय तो रत्नोंके संचयको कहे ॥ १६ ॥ जिस भूमिकी निचाई दिङ्मूढ हो अर्थात् किसी दिशाको न होय तो कुलका नाश और जो टेढी होय तो दरिद्रताको कहै ॥ अब समयकी शुद्धिका वर्णन करते हैं--जो मनुष्य चैत्रमें नवीन गृहको बनवाता है वह व्याधिको प्राप्त होता है, वैशाखमें धन और रत्नोंको

१ यज्जाग्रतो दूरमुदैति दैवं तदु सुप्तस्य तथैवैति । दूरङ्गमं ज्योतिषां ज्यो तरेकं तन्मे मनशिशवसंकल्पमस्तु ॥

ज्येष्ठमें मृत्युको प्राप्त होता है ॥ १७ ॥ आषाढमें भृत्य और रत्नोंको और पशुओंके नाशको प्राप्त होता है, श्रावणमें मित्रके लाभको और भाद्रपदमें हानिको प्राप्त होता है ॥ १८ ॥ आश्विनमासमें युद्धको, कार्तिकमें धन धान्यको, मार्गशिरमें धनकी वृद्धि, पौषमें चोरसे भयको प्राप्त होता है ॥ १९ ॥ माघमासमें अग्निका भय, फाल्गुनमें लक्ष्मी और वंशकी वृद्धिको प्राप्त होता है, मेषके सूर्यमें गृहका स्थापन होय तो शुभदायी होता है ॥२०॥ वृषके सूर्यमें धनकी वृद्धि, मिथुनके सूर्यमें मरण, कर्कके सूर्यमें ग्रह सुखका दाता, सिंहके सूर्यमें भृत्योंकी विशेष

आषाढे भृत्यरत्नानिपशुवर्जमवाप्नुयात् । श्रावणे मित्रलाभन्तु हानिं भाद्रपदे तथा ॥ १८ ॥ युद्धं चैवाश्विने मासि कार्तिक धनधान्यकम् । धनवृद्धिर्मार्गशीर्षे पौषे तस्करतो भयम् ॥ १९ ॥ माघे त्वग्निभयं विन्द्याल्लक्ष्मीवृद्धिश्च फाल्गुने । गृहसंस्थापनं सूर्ये मेषस्थे शुभदं भवेत् ॥२०॥ वृषस्थे धनवृद्धिः स्यान्मिथुने मरणं भवेत् । कर्कटे शुभदं प्रोक्तं सिंहे भृत्यविवर्द्धनम् ॥२१॥ कन्यारोगं तुला सौख्यं वृश्चिके धनधान्यकम् । कार्मुके च महाहानिर्मकरे स्याद्धनागमः ॥२२॥ कुम्भे तु रत्नलाभः स्यान्मीने स्वप्नं भयावहम् । चापमी ननृयुक्कन्या मासा दोषावहाः स्मृताः ॥२३॥ ज्येष्ठोर्ज्जमाघसिंहाख्याः सौरमाने तु शोभनाः । मासे तपस्ये तपसि माधवे नभसि त्विषे॥२४॥उर्ज्जे च गृहनिर्माणं पुत्रपौत्रधनप्रदम् । विषिद्धेष्वपि कालेषु स्वानुकूले शुभे दिने ॥२५॥

कर वृद्धि होती है ॥ २१ ॥ कन्यामें रोग, तुलामें सुख, वृश्चिकमें धन धान्य, धनुषमें महाहानि, मकरमें धनका आगम होता है ॥२२॥कुम्भमें रत्नोंका लाभ और मीनमें गृहका आरंभ करे तो भयानक स्वप्न होते हैं और धन मीन मिथुन कन्याके सूर्य ये मास दोषके दाता कहे हैं ॥२३॥ ज्येष्ठ कार्तिक माघ और सिंह ये संक्रांतिके मानसे शोभन कहे हैं, फाल्गुन माघ वैशाख श्रावण आश्विन ॥ २४ ॥ और कार्तिकमें गृहका बनाना पुत्र पौत्र और धनको देता है. निषिद्धकालोंमें भी अपने अनुकूल शुभ दिनमें ॥ २५ ॥ तृण काष्ठ ग्रहके आरम्भमें मासका दोष नहीं कहा है और पत्थर ईंट आदिके घरोंको निन्दितमासमें न करावे ॥ २६ ॥ निंदित मासमें भी चंद्रमाके माससे ग्रह शुभदायी होता है. गृह गोचर और अष्टकवर्गोंसे वामवेधकी विशेषकर चिन्ता करे ॥ २७ ॥ इस गृहारम्भ कर्ममें भी दशा और अन्तर्दशाकी विशेषकर चिन्ता करे. गुरु और शुक्रके बलमें ब्राह्मण, सूर्य मंगलके बलमें क्षत्रिय ॥ २८ ॥ सोम और बुधके बलमें वैश्य, शनैश्चरके बलमें शूद्रवर्णोंके क्रमसे वर्णके

तृणदारुगृहारंभे मासदोषो न विद्यते । पाषाणेष्टयादिगेहानि निंद्यमासे न कारयत् ॥ २६ ॥ निन्द्यमासेऽपि चन्द्रस्य मासेन शुभदं गृहम् । गोचराष्टकवर्गाभ्यां वामवेधं विचिन्तयेत् ॥ २७ ॥ दशान्तरदशादीनां विचारश्चात्र कर्मणि । गुरुशुक्रबले विप्रान्सूर्यभूमिजयोस्तथा ॥ २८ ॥ शशिसौम्यबले सौरे वर्णानुक्रमपूर्वशः । गृहारम्भं प्रकुर्वीत वर्णनाथबले सति ॥ २९ ॥ सर्वेषामपि वर्णानां सूर्यचन्द्रबलं स्मृतम् । विषमस्थे रवौ स्वामी पीडयते गृहिणी विधौ ॥ ३० ॥ शुक्रेण पीडयते लक्ष्मी जीवेन सुख सम्पदः । बुधेन पुत्रपौत्राश्च भौमेन भ्रातृबान्धवाः ॥ ३१ ॥ सौरेण दासवर्गाश्च पीडयन्ते नात्र संशयः विशेषेण तु सूर्यस्य बले प्रोक्तं गृहं बुधैः ॥ ३२ ॥

नाथका बल होनेपर गृहका आरंभ करे ॥ २९ ॥ सूर्य चन्द्रमाका बल सब वर्णोंको कहा है. विषम राशिका सूर्य होय तो स्वामीको और चंद्रमाका बल होय तो स्त्रीको पीडा होती है ॥ ३० ॥ विषमराशिके शुक्रसे लक्ष्मीका नाश और जीव ( बृहस्पति )से सुखकी संपदाओंका नाश, बुधसे पुत्रपौत्रोंका नाश, मंगलसे भाई बाँधवोंको पीडा होती है ॥३१॥ शनैश्चरसे दासवर्गोंको पीडा होती है, इसमें संशय नहीं,विशेषकर सूर्यके

बलमें बुद्धिमानोंने गृहका आरंभ कहाहै॥३२॥ सब वर्णोंको सूर्यकी शुद्धि कही है दशाका स्वामी और वर्णका स्वामी बलहीन होय॥३३॥पीडित नक्षत्रपर सूर्य होय तो कदाचित् गृहका आरंभ न करें. जन्मके सूर्यमें उदरका रोग, दूसरेमें अर्थका नाश ॥ ३४ ॥ तीसरेमें धनका लाभ, चौथेमें भयका दाता होता है, पांचवेमें पुत्रका नाश, छठेमें शत्रुका नाश ॥ ३५ ॥ सातवेमें स्त्रीको कष्ट, आठवेंमें मृत्यु, नववेंमें धर्मका नाश, दशवेंमें कर्मका योग होता है ॥३६॥ ग्यारहवेंमें लक्ष्मी होती है और बारहवेंमें धनका नाश होता है पांचवें दूसरे द्यून (सातवें) और नौमें सूर्य होय

सर्वेषामपि वर्णानां रविशुद्धिर्विधीयते। दशापतौ हीनबले वर्णनाथे तथैव च॥३३॥पीडितर्तक्षगेत सूर्ये न विदध्यात्कदाचन। प्रथमे कोष्ठरोगं च द्वितीये चार्थनाशनम् ॥३४॥ तृतीये धनलाभं च चतुर्थे भयदो रविः। पञ्चमे पुत्रनाशाय शत्रुनाशाय शत्रुगे ॥३५॥ स्त्रीकष्टं सप्तये सूर्ये मृत्युश्चाष्टमगेहगे। नवमे धर्मनाशाय दशमे कर्मसंयुतिः ॥ ३६ ॥ एकादशे भवेल्लक्ष्मीर्द्वादशे च धनक्षयः पुत्रे द्वितीये द्यूने च धर्मे मध्यबलो रविः ॥ ३७ ॥ द्वितीयपुत्राङ्कगतो विश्वाहात्परतः शुभः। अस्तगा नीचराशिस्थाः परराशौ परैर्जिताः ॥ ३८ ॥ वृद्धस्था बालभावस्था वक्रगाश्चातिचारगाः। रिपुदृष्टिवशं याता उल्कापातेन दूषिताः ॥ ३९ ॥ न फलन्ति ग्रहा गेहप्रारंभे तान्प्रपूजयेत्। स्वामिहस्तप्रमाणेन ज्येष्ठपत्नीकरेण च ॥ ४० ॥

तो मध्यबली होता है ॥ ३७ ॥ दूसरे पांचवें नववें स्थानका सूर्य त्रयोदश (१३) दिनसे परे शुभ कहा है अस्तहुए और नीच राशिके और पर राशिके और अन्य ग्रहोंके जीतेहुए ॥३८॥ वृद्धअवस्थामें और बाल अवस्था स्थितहुए वक्री और अतिचारी और शत्रुकी दृष्टिके वशमें प्राप्त हुए और उल्काके पातसे दूषित जो ग्रह हैं ॥ ३९ ॥ वे गृहके आरंभमें फल नहीं देते इससे उनका गृहके आरंभमें भली प्रकार पूजन करे स्वामीके हस्तप्रमाण वा जेठी पत्नीके हाथसे ॥ ४० ॥ जेठे पुत्रके हाथसे वा कर्मकारके हाथसे, अनामिकापर्यन्त हाथ होता है और वह ऊपरको उठायेहुए मनुष्यका पांचवां भाग होता है ॥ ४१ ॥ कनिष्ठिका वा मध्यमाके प्रमाणसे घरको बनवावे स्वामीके हस्तप्रमाण वा पत्नीके हस्तप्रमाणसे ॥ ४२ ॥ मनुष्योंका घर पुरातन आचार्योंने गर्भमात्र कहा है और स्वामीके हस्तप्रमाणसे सावधानीसे गृहको करे

ज्येष्ठपुत्रकरेणापि कर्मकारकरेण च। अनामिकान्तं हस्तः स्यादूर्ध्वबाहोः शरांशकः ॥ ४१ ॥ कनिष्ठिका मध्यमा वा प्रमाणे नैव कारयेत्। स्वामिहस्तप्रमाणेन ज्येष्ठपत्नीकरणे च ॥ ४२ ॥ गर्भमात्रं भवेद्गेहं नृणां प्रोक्तं पुरातनैः। स्वामिहस्तप्रमाणेन गृहं कुर्य्यादतन्द्रितः ॥ ४३ ॥ हस्तादिरेणुपर्यन्तमयुग्मं युग्ममेव च। कृष्णपक्षे तिथिं षष्ठीं गण्डान्ते रविसंक्रमे ॥ ४४ ॥ रविभौमदिने विष्ट्यां व्यतीपाते च वैधृतौ। मासदग्धं वारदग्धं तिथिं षष्ठीं विवर्जयेत् ॥ ४५ ॥ अनुक्तेष्वेव धिष्ण्येषु न कर्त्तव्यं कदाचन। क्रकचं तिथिदग्धञ्च योगानां वज्रसंज्ञकम् ॥ ४६ ॥ उत्पातैर्दूषितमृक्षं निसर्गं दर्शसंज्ञकम् ॥ वज्रव्याघात शूलेषु व्यतिपातातिगण्डयोः॥४७॥विष्कम्भं गण्डपरिघं वर्ज्यं योगेषु कारयेत्। स्वातीमैत्रेऽथ माहेन्द्रे गान्धर्वे भगरौहिणे ॥४८॥

॥ ४३ ॥ हस्तसे लेकर रेणुपर्यंत अयुग्म वा युग्मगृहका प्रमाण होता है. कृष्णपक्षकी षष्ठीतिथिको गण्डान्त और सूर्यके संगममें ॥ ४४ ॥ रविवार और भौम भद्रा व्यतीपात वैधृतिमें मासदग्ध वारदग्ध नक्षत्रको और षष्ठीतिथिको विशेषकर वर्जदे ॥ ४५ ॥ और शास्त्रमें नहीं कहे हुए नक्षत्रोंमें कदाचित् गृहको न करे. क्रकच योग दग्धा तिथि वज्रयोग ॥ ४६ ॥ उत्पातोंसे दूषित नक्षत्र अमावास्या वज्र व्याघात शूल व्यती पात अतिगंड ॥ ४७ ॥ विषकम्भ गण्ड परिघ इनसे वर्जित योगोंमें गृहका आरंभ कहा है। स्वाती अनुराधा ज्येष्ठा गान्धर्व (धनिष्ठा) भग

( पूर्वाफा० ) रोहिणी ॥ ४८ ॥ इनमें स्तंभकी ऊंचाई आदिको करे और अन्य नक्षत्र आदिको वर्ज दे. गृहके विस्तारसे ( चौडाई ) गुणित दैर्घ्य (लम्बाई) को आठसे विभक्त करे (भागदे) ॥४९॥ जो शेष बचे वे आय ध्वज आदि होती हैं,उनके ये आठ भेद हैं-ध्वज धूम्र सिंह श्वान गौ गर्दभ हाथी काग ये आठ प्रकारकी ध्वजा आदि होते हैं ॥ ५० ॥ इन आय ध्वजा आदिकोंकी स्थिति होती है अपने स्थानसे पांचवें स्थानमें महान् वैर होता है ॥ ५१ ॥ विषम आय (विस्तार) शुभ कहाहै और सम आय शोक और दुःखका दाता होता है. अपने स्थानके ग्रह बलिष्ठ होते

स्तम्भोच्छ्रायादि कर्तव्यमन्यत्र परिवर्जयेत् । विस्तारेण हतं दैर्घ्यं विभजेदष्टभिस्ततः ॥ ४९ ॥ यच्छेषं संभवेदायो ध्वजाद्यास्ते स्युरष्टधा । ध्वजो धूम्रो हरिः श्वा गौः खरेभौ वायसोऽष्टमः ॥५०॥ पूर्वादिदिक्षु चाष्टानां ध्वजादीनामपि स्थितिः । स्वस्थानात् पञ्चमे स्थाने वैरत्वञ्च महद्भवेत् ॥ ५१ ॥ विषमायः शुभः प्रोक्तः समायः शोकदुःखदः । स्वस्थानगा बलिष्ठाः स्युर्न चान्य स्थानगाः शुभाः ॥ ५२ ॥ ध्वजः सिंहे तौ च गजे ह्येत गवि शुभप्रदाः । वृषो न पूजितो ह्यत्र ध्वजः सर्वत्र पूजितः ॥ ५३ ॥ वृषसिंहगजाश्चैव पुटकर्पटकोटयोः । द्विपः पुनः प्रयोक्तव्यो वापीकूपसरस्सु च ॥ ५४ ॥ मृगेन्द्रमासने दद्याच्छयनेषु गजं पुनः । वृषं भोजनपात्रेषु च्छत्रादिषु पुनर्ध्वजम् ॥ ५५ ॥ अग्निवेश्मसु सर्वेषु गृहे वह्नो (स्तू) पजीविनाम् । धूम्रं नियोजयेत्केचिच्छ्वानं म्लेच्छादिजातिषु ॥ ५६ ॥

हैं और अन्य स्थनके नहीं होते ॥५२॥ ध्वज सिंह और हाथी गौ ये शुभदायी होते हैं वृष ( बैल ) पूजित नहीं होता और ध्वजा सर्वत्र पूजित होती है ॥ ५३ ॥ वृष सिंह गज पुट ये कर्पट और कोटमें और हाथी वापी कूप और तडागमें करना योग्य हैं ॥ ५४ ॥ सिंहकी ध्वजा आसनमें हाथीकी ध्वजा शयनमें भोजनके पात्रोंमें वृक्षकी और छत्र आदिमें ध्वजाको बनवावे ॥ ५५ ॥ अग्निके सब स्थानोंमें और वस्त्रोंसे जो जीविका करते हैं उनके गृहोंमें धूम्रकी ध्वजाओंको बनवावे और कोई यह कहते हैं कि, म्लेच्छआदि जातियोंमें श्वानकी ध्वजा बनावें ॥ ५६ ॥ वैश्यके गृहमें खरकी ध्वजा श्रेष्ठ है. शेषकुटी आदिमें काककी ध्वजा श्रेष्ठ है और वृष सिंह ध्वज ये प्रासाद पुर और वेश्म इनमें श्रेष्ठ होते हैं ॥ ५७ ॥ गजायमें वा ध्वजायमें हाथियोंका घर शुभ होता है. ध्वजायमें अश्वोंका स्थान और खरायमें और वृषमें ॥ ५८ ॥ गजाय वा वृषध्वजमें पशुओंका स्थान उष्ट्रोंका गृह करवावे तो शुभदायी होता है ॥ ५९ ॥ शय्याके स्थानमें वृषराशि और पीठ

खरो वैश्यगृहे शस्तो ध्वांक्षः शेषकुटीषु च । वृषसिंहध्वजाश्चापि प्रासादपुरवेश्मसु ॥ ५७ ॥ गजाये वा ध्वजाये वा गजानां सदनं शुभम् । अश्वालयं ध्वजाये च खराये वृषभेऽपि वा ॥५८॥ उष्ट्राणां मंदिरं काय गजाये वा वृषध्वजे । पशुसद्म वृषाये च ध्वजाये वा शुभप्रदम् ॥५९॥ शय्यासु वृषभः शस्तः पीठे सिंहः शुभप्रदः । अमत्रच्छत्रवस्त्राणां वृषाये वा ध्वजेऽपि वा ॥६०॥ पादुकोपानहौ कार्यौ सिंहायेऽप्यथवा ध्वजे । स्वर्णरूपादिधातूनामन्येषां तु ध्वजः स्मृतः ॥ ६१ ॥ ब्राह्मणेषु ध्वजः शस्तः प्रतीच्यां कारयेन्मुखम् । सिंहश्च भूभृतां शस्त उदीच्यां च मुखं शुभम् ॥ ६२ ॥ विशां वृषः प्राग्वदने शूद्राणां दक्षिणे गजः सर्वेषामेव चायानां ध्वजः श्रेष्ठतमो मतः ॥ ६३ ॥

( आसन ) के स्थानमें सिंह शुभदायी होते हैं. पात्र छत्र वस्त्र इनका स्थान वृषाय वा ध्वजमें श्रेष्ठ होता है ॥ ६० ॥ पादुका ( खडाऊँ ) और उपानह ये दोनों वृषाय वा ध्वजमें करने सुवर्ण और रौप्यआदि धातु और अन्य स्थानमें ध्वज श्रेष्ठ कहाहै ॥ ६१ ॥ ब्राह्मणोंमें ध्वज श्रेष्ठ होता है और ब्राह्मण पश्चिमदिशाको गृहका मुख बनवावे क्षत्रियोंको सिंह श्रेष्ठ कहाहै और उत्तरको गृहका मुख श्रेष्ठ कहा है ॥ ६२ ॥ वैश्योंको वृष श्रेष्ठ कहाहै और पूर्वाभिमुख गृह शुभ होता है और शूद्रोंको गजाय और दक्षिणाभिमुख गृह श्रेष्ठ कहे हैं और सब

आयोंमें गजका आय श्रेष्ठ कहा है ॥ ६३ ॥ क्षत्रिय और वैश्योंको ध्वजा श्रेष्ठ कहा है यह बृहस्पतिने कहा है. धर्मका अभिलाषी ब्राह्मण सिंहायको अवश्य त्याग दे ॥ ६४ ॥ सिंहके आयमें घरमें चण्डता और अल्पसन्तान होती है, ध्वजायमें पूर्णसिद्धि और वृषाय पशुओंकी वृद्धि देता है ॥ ६५ ॥ गजायमें समस्त सम्पदा बढ़ती है. शेष आय शोक और दुःखके दाता होते हैं, गृहके पिण्डको अर्थात् हाथोंकी संख्याको नौ ९ नौ ९, ६, ८, ३, ८, ८, ७ इनसे गुणते और क्रमसे नाग ८, ७, ९, १२, ८, १२, १५, २७, १२० इनका भागदेनेपर ये पदार्थ

ध्वजायः क्षत्रियविशोः प्रशस्तो गुरुरब्रवीत् । सिंहायः सर्वथा त्याज्यो ब्राह्मणेन वृषेप्सुना ॥ ६४ ॥ सिंहाये चण्डता गेहे अल्पापत्यः प्रजायते । ध्वजाये पूर्णसिद्धिः स्याद् वृषायः पशुवृद्धिदः ॥ ६५ ॥ गजाये संपदां वृद्धिः शेषायाः शोकदुःखदाः ॥ पिण्डे नवाङ्काङ्कगजवह्निनागाष्टसागरैः ॥ ६६ ॥ नागैश्च गुणिते भक्ते क्रमादेते पदार्थकाः । नागाद्रिनवसूर्याष्टभूतिथ्यृक्षखभानुभिः ॥ ६७ ॥ आयो वारोंऽशको द्रव्यमृणमृक्षं तिथिर्युतिः । आयुश्चाथ गृहेशर्क्षगृहमैक्यं मृतिप्रदम् ॥ ६८ ॥ संपूर्णाः शुभदा ह्येते ह्यसंपूर्णास्त्वनिष्टदाः । धिष्ण्य च वसुभिर्भक्ते व्ययःस्याच्छेषकाङ्कके ॥ ६९ ॥ धनादिकं गृहे वृद्ध्यै निर्द्धनाय ऋणाधिकम् व्ययान्विते क्षेत्रफले ध्रुवाद्यक्षरसंयुते ॥ ७० ॥

क्रमसे होते हैं ॥ ६६ ॥ ६७ ॥ आय वार अंशक द्रव्य ऋण नक्षत्र तिथि युति और आयु और गृहके स्वामीका नक्षत्रका और गृह नक्षत्र एक होजाय तो गृह मृत्युका दाता होता है ॥ ६८ ॥ ये संपूर्ण शुभके दाता और जो असंपूर्ण होय तो अनिष्टको देते हैं और गृहमें ८आठका भाग देनेपर जो शेष अंक रहै उसमें व्यय होता है ॥ ६९ ॥ जिस घरमें धन अधिक हो उसमें वृद्धि और जिसमें ऋण अधिक हो उसमें निर्धनता होती है व्ययसे युक्त क्षेत्रके फलमें ध्रुवआदि अक्षरोंको मिलाकर ॥ ७० ॥ और तीनका भाग देकर शेषमें क्रमसे इन्द्र यम भूमिका स्वामी इनके अंशक होते हैं. इंद्रके अंशमें पदवीकी वृद्धि और महान् सुख होता है ॥ ७१ ॥ यमके अंशमें निश्चयसे मरण और अनेक प्रकारके रोग शोक होते हैं, राजाके अंशमें धन धान्यकी प्राप्ति और पुत्रोंकी वृद्धि होती है ॥ ७२ ॥ और राशिकूट आदि संपूर्णकी चिन्ताभी गृहके आरम्भमें करे, दूसरी और बारहवीं राशि गृह और गृहके स्वामीके होय तो निश्चयसे दरिद्रता होती है और त्रिकोण ( ९ । ५ ) में सन्तानका

त्रिभिः शेषे क्रमादिन्द्रयमभूम्यधिपांशकाः । इंद्रांशे पदवीवृद्धिर्महत्सौख्यं प्रजायते ॥ ७१ ॥ यमांशे मरणं नूनं रोगशोकमनेकधा । राज शे धनधान्याप्तिः पुत्रवृद्धिश्च जायते ॥ ७२ ॥ राशिकूटादिकं सर्वं दंपत्योरिव चिन्तयेत् । नैःस्वं द्विर्द्वादशे नूनं त्रिकोणे ह्यनपत्यता ॥ ७३ ॥ षडष्टके नैधन स्याद्व्यत्ययेन धनं स्मृतम् । द्यूनस्थिते पुत्रलाभं स्त्रीलाभं च तथैव च ॥ ७४ ॥ जन्मततीये च तथा धनधान्यागमो भवेत् । दशमैकादशे चन्द्रो धनायुर्बहुपुत्रदः ॥ ७५ ॥ चतुर्थाष्टमरिष्फस्थो मृत्युपुत्रविनाशदः । त्रिकोणे त्वनपत्यं स्यात्केचिद्बन्धुगृहे शुभम् ॥७६ ॥ वदन्ति चन्द्रं मुनयो नैतन्मम मतं स्मृतम् । अश्विन्यादित्रयं मेषे सिंहे प्रोक्तं मघात्रयम् ॥ ७७ ॥

अभाव होता है ॥ ७३ ॥ षडष्टक ( ६ । ८ ) में धनका अभाव और विपरीत ( ८ । ६ ) में धन कहा है और द्यून ७ में पुत्र स्त्रीका लाभ होता है ॥ ७४ ॥ और जन्मसे तीसरी राशिमें धन धान्यका आगमन होता है, दशवां और ग्यारहवां चन्द्रमा धन आयु और बहुत पुत्रोंको देता है ॥ ७५ ॥ चौथा आठवां बारहवां चन्द्रमा मृत्यु और पुत्रोंके नाशको देता है और त्रिकोण ( ९ । ५ ) में सन्तानका अभाव और कोई आचार्य त्रिकोणको बन्धु गृहमें शुभ ॥७६॥ चन्द्रमाको मुनिजन कहते हैं यह मेरा मत नहीं है । अश्विनीसे आदि लेकर तीन नक्षत्र मेषमें और

